## विश्व-प्रसिद्ध

# जन-क्रांतियाँ



# विश्व-प्रसिद्ध
# जन-क्रांतियाँ

लेखक
अभय कुमार दुबे

प्रकाशक

फैमिली बुक्स प्रा लिमिटेड
F 2/16 अंसारी रोड, दरियागंज नई दिल्ली 110002.

वितरक

पुस्तक महल खारी बावली, दिल्ली 110006



प्रकाशक

**फैमिली बुक्स प्राइवेट लिमिटेड**

F 2/16 अंसारी रोड दरियागंज, नई दिल्ली 110002



वितरक

**पुस्तक महल, दिल्ली-110006**

विक्रय केन्द्र

1 6686 खारी बावली दिल्ली 110006 ——————— फोन 239314 2911979

2 10 B नेताजी सुभाष मार्ग दरियागंज नई दिल्ली 110002 ——फोन 3268292 93 3279900

प्रशासनिक कार्यालय

F 2/16 अंसारी रोड दरियागंज नई दिल्ली 110002

फोन 3276539 3272783 84

शाखा कार्यालय

22/2 मिशन रोड (शामा राव कम्पाउंड) बंगलौर 560027 फोन 234025



तृतीय संस्करण अक्तूबर 1991

सजिल्द लायब्रेरी संस्करण 36/-

मुद्रक क्वालिटी ऑफसैट प्रैस नई दिल्ली

# प्रकाशकीय

आज की दुनिया तेजी से दौड रही है। आज के पाठक को ऐसे साहित्य की आवश्यकता है जो न केवल उसका मनोरजन करे अपितु उसकी ज्ञान-पिपासा को भी शात करे। हमारे प्रकाशनों मे इन्ही दोनो का सगम मिलता है। सुरुचिपूर्ण, कलात्मक एव ज्ञान-विज्ञान से युक्त हमारी पुस्तकों की प्रामाणिक सामग्री की लेखन-शैली ऐसी होती है कि एक बार उन्हें कोई पढ़ना शुरू कर दे तो पढ़ता ही चला जाये और दूसरी ओर दाम इतने वाजिब हाते हैं कि साधारणतम आय वर्ग का पाठक भी उसे खरीद पाये। यही कारण है कि आज हमारी पुस्तकें पॉकेट बुक्स से बाजी लेती हुई लोकप्रियता एव विक्रय के नये प्रतिमान स्थापित करती जा रही हैं।

कुछ वर्ष पूर्व ज्ञान एव चिंतन के धरातल पर एक औसत पाठक को अतर्राष्ट्रीय घटनाचक्र से जोडकर उसकी चेतना को प्रबुद्ध करते हुए, उसके ज्ञानक्षेत्र का चहुमुखी विस्तार करने के उद्देश्य से प्रारभ की गयी ***विश्व-प्रसिद्ध शृखला*** अब निर्विवाद रूप से स्थापित हो चुकी है। लाखों-लाख पाठकों द्वारा इसे अब तक पढ़ा एव सराहा जा चुका है और उनमें जैसे इस शृखला की प्रत्येक पुस्तक को सग्रह करने की होड-सी लग चुकी है। दरअसल इस शृखला में प्रकाशित प्रत्येक पुस्तक अपन क्षेत्र से सबधित सभी उल्लेखनीय पक्षा का पूणरूप से उजागर करने वाला एक सचित्र ***मिनि एनसाइक्लोपीडिया*** है।

प्रस्तुत पुस्तक ***विश्व-प्रसिद्ध जन-क्रातिया*** इस शृखला की 25वी कडी है। पुस्तक मे 73 ईस्वी पूर्व **रोम** मे स्पार्टाकस नामक दास के नतत्व में हुए गुलाम-विद्रोह से लेकर **इग्लैंड, अमरीका, फ्रास, यूनान, भारत, इटली, सोवियत रूस, तुर्की, चीन, क्यूबा, वियतनाम** सहित 20वी शताब्दी तक की अनेक महान जन-क्रातियो की अमर-गाथाए प्रस्तुत की गयी हें। लगभग 200 दुर्लभ चित्रो एव प्रामाणिक पाठ्य-सामग्री से युक्त यह पुस्तक एक साधारण पुस्तक न होकर महान क्रातियो पर विशेष रूप से तैयार कराया गया एक अनूठा ऐतिहासिक दस्तावेज है।

इस पुस्तक की रचना में विशेषकर चित्रों एव नक्शो आदि के लिए सदर्भ ग्रन्था के रूप में जिन विभिन्न देशी-विदेशी पुस्तकों की सहायता ली गयी है, उन सभी के लेखको एव प्रकाशका के हम हार्दिक आभारी हैं। कृपया पुस्तक के सबध में अपनी सम्मति अवश्य भेजे।

*—प्रकाशक*

# क्रांति-क्रम







# गुलाम-विद्रोह
*(ईसा से 73 वर्ष पूर्व)*

*गृह-युद्ध में घिरे हुए पतनशील रोमन साम्राज्य के खिलाफ स्पार्टाकस नामक एक थ्रेसियन गुलाम के नेतृत्व में तीसरा गुलाम-विद्रोह दुनिया में जन-क्रांति की पहली मिसाल मानी जाती है। स्पार्टाकस ने रोमन सेनाओं को बुरी तरह शिकस्त देकर लाखों गुलामों की परतंत्रता की बेड़ियां काट डालीं। सेनापति क्रैसस के हाथों एल्पाइन दर्रों के मैदान में स्पार्टाकस को मात खानी पड़ी और छह हजार गुलाम योद्धा नृशंसतापूर्वक रोम से कापुआ जाने वाली सड़क के दोनों ओर सलीबों पर लटका दिये गये। अपनी नाकामयाबी के बावजूद स्पार्टाकस की विद्रोह की कहानी आज तक अमर है।*

शोषण, अन्याय और दमन के खिलाफ बगावत और युद्ध की शुरुआत गुलामों के विद्रोह से होती है। गुलाम—जो रोमन साम्राज्य की सारी ताकत और वैभव के आधार थे। गुलाम—जो दास-मालिकों के लिए उत्पादन के बोलने वाले औजार थे। गुलाम—जिनकी जिंदगी का एकमात्र मकसद मंडी में बिकना और अपने मालिक की आज्ञा का पालन करते हुए मर जाना मात्र था। गुलामों ने अपनी इस दारुण दशा से उबरने के लिए तीन बड़े विद्रोह किये जिनमें सबसे प्रभावशाली तीसरा विद्रोह ईसा के जन्म से 73 वर्ष पहले हुआ था। इस विद्रोह का नेता था थ्रेसियन ग्लैडिएटर गुलाम—स्पार्टाकस। स्पार्टाकस के नेतृत्व में लगभग चार साल तक गुलाम-सेनाओं ने उस समय दुनिया की सबसे शक्तिशाली मानी जाने वाली रोमन सेनाओं को पराजित कर एकबारगी तो जैसे पूरे साम्राज्य की नींव ही हिला डाली।

गुलाम-विद्रोह की पृष्ठभूमि समझने के लिए तत्कालीन रोमन साम्राज्य के चरित्र को जानना बहुत जरूरी है। ईसा के जन्म से पांच सदी पूर्व रोम के अंतिम राजा टार्क्विन द प्राउड (Tarquin the Proud) को उसके घिनौने कुकृत्यों के कारण गद्दी से उतार दिया गया। रोमनों ने तय किया कि वे राजशाही चलने ही नहीं देंगे। इसी विचारधारा के फलस्वरूप रोम



पोम्पी



तिबेरिअस व गेइअस

गणराज्य का गठन हुआ। रोमन घरानो के उन मखियाओ ने, जिन्होने राजा के खिलाफ विद्रोह का नेतृत्व किया था एक सीनेट बनायी जिसके दो सदस्य कौंसुल (Consul) कहलाये। ये कौंसुल रोम के शासक तो थे पर उन्हें हर साल बाद बदल दिया जाता था। रोम दो भागों में बट गया। एक भाग पर पेट्रीशियस (Petricians) अर्थात सामंतो का वर्चस्व था तो दूसरा भाग बहुमत वाले प्लेबियस (Plebeians) अर्थात् स्वतंत्र नागरिको के अधिकार में था। प्लेबियस अपने प्रतिनिधि खुद चुनते थे। इन दोनो के अतिरिक्त रोम में एक तीसरा वर्ग भी था—गुलाम वर्ग। दरअसल यह वर्ग ही पूरे रोमन साम्राज्य के सुख और सम्पदा का आधार था पर इसे कोई अधिकार प्राप्त नही था। इस तरह रोमन प्रजातन्त्र हर तरह से दास मालिको के कुरूप समीकरणो पर टिका एक घिनौना प्रजातंत्र था। रोमन साम्राज्य ने प्यूनिक युद्धो (Punic wars) को जीतकर अपनी ताकत काफी बढ़ा ली थी। ईसा से 133 साल पहले दो रोमन भाइयों तिबेरियस (Tiberius) और गेइअस (Gaius) ने कुछ समाज-सुधार करने चाहे। इन दोनो का कहना था कि अमीरों को बडी-बडी जायदादे नहीं रखनी चाहिए। इसके पक्ष मे दोनो भाइ प्राचीन नियमों का हवाला देते। इस तरह की विद्रोही विचारधारा का भला कौन सहन करता। नतीजतन दोनों भाई अमीरो की साजिश से कत्ल कर डाल गये। इसी के साथ रोम में गृह-युद्ध छिडा जिससे रोम का सारा ढाचा चरमरा उठा। इसी जमाने में गुलामो ने एक के बाद एक—तीन विद्रोह किये। दरअसल इन विद्रोहो के रूप में रोमन समाज की आतंरिक टूटन और पतनशीलता को अभिव्यक्ति मिली।

साम्राज्य-लिप्सा शक्ति के मद दासों के मालिक होने के अमानवीय दंभ और हर कीमत पर आनंद भोगने की जिद ने विलासी रोमनों को पूरी तरह से निकम्मा, आलसी काहिल थुलथुल और लम्पट बना दिया था। अप्राकृतिक मैथुन, पशु मैथुन अजीब अजीब तरह के भोजनों के चाव और खून में तरबतर गुलाम-योद्धाओ को अखाडे मे दहशत देखकर रोमांचित होना उस जमाने के रोमनो की जीवन-शैली बन चुकी थी। इस बर्बर शैली की रीढ़ पर सबसे कडी चोट स्पार्टाकस के विद्रोह ने की थी। दो गुलाम विद्रोह हो चुके थे। पहला गुलाम विद्रोह बडी आसानी से कुचला जा चुका था। दूसरे गुलाम विद्रोह को कुचलने के लिए पोम्पियस मगनस (पोम्पी) (Pompeius Magnus) जैसे जनरल को सेनाए लेकर




*तत्कालीन रोमन साम्राज्य का मानचित्र*

जाना पड़ा था। उसी समय तीसरा गुलाम-विद्रोह भी रोम साम्राज्य के शरीर में भीतर-ही-भीतर विषैली गाठ की तरह पक रहा था।

एक तरह से खुद रोमनों ने ही गुलामों को लड़ना सिखाया था। उन दिनों रोमनों का प्रिय मनोरंजन युद्ध-कला मे प्रशिक्षित गुलाम ग्लैडिएटरों (Gladiators) का द्वंद्व होता था। इन गुलामों को खूब अच्छा खिलाया-पिलाया जाता, कसरत करवाई जाती और गुलामी के दूसरे काम नही करवाये जाते। उन्हें संतुष्ट रखने के लिए उनके मालिक औरतें तक मुहैया कराते। गुलामों को प्रशिक्षित करने वाले प्रशिक्षक लानिस्ता (Lanista) कहलाते थे। रोम में जगह-जगह अखाड़े बन गये थे, जहा दास-मालिक भारी कीमत चुकाकर मनचाहे जोड़ों का द्वंद्व देखते थे। लानिस्ता रोमनों की रक्त-लिप्सावृत्ति का लाभ उठाकर बेशुमार दौलत कमा रहे थे। उन्होंने गुलामों के द्वंद्व-युद्धों का रोमांच की चरम सीमाओं पर पहुंचा दिया था। थ्रेस (Thrace) के रहने वाले गुलाम एक छोटा-सा मुड़ा हुआ छुरा चलाने में बड़े प्रवीण होते थे तो अफ्रीका के नीग्रो मछली पकड़ने के जाल व त्रिशूल से लड़ने में। एक थ्रेसियन के छुरे व अफ्रीकन हब्शी के त्रिशूल व जाल की टक्कर देखने के लिए सारे रोमन व्याकुल रहते थे। गुलामों के द्वंद्व के लिए कापुआ (Capua) नगर में पत्थरों से एक वृहद शानदार अखाड़े का निर्माण किया गया था। इसी अखाड़े के पास लानिस्ता लेण्टुलस बाटियाटस (Lantulas Batiatus) ने गुलामों को द्वंद्व सिखाने का स्कूल खोला हुआ था जो उस जमाने का अपनी तरह का सबसे बड़ा स्कूल था।

देखने में मोटे और थुलथुल लानिस्ता बाटियाटस की नजर गुलामों को चुनने में काफी

तज थी। वह उन्हे दूर-दूर से खरीद लाता। रोम की गलिया मे गुडागर्दी से अपना करियर शुरू करने वाले बाटियाटस ने इस अखाडेबाजी स इतना धन बटारा कि वह राम के चार सबस बडे मकाना का मालिक बन बैठा। बाटियाटस अपन काम क गुलाम खाना म ढूढता। खान के दरागाआ को रिश्वत खिलाकर वह एस गुलामा का पता लगा लेता, जा विद्राही स्वभाव क होते। फिर बाटियाटस उन्हे खरीद लता। खानो का काम सबसे कडी महनत मागता था। बाटियाटस के अनुसार जा गुलाम उस कडी महनत को झलकर भी लगातार बगावत क मूड मे रहता हा उसके अच्छा याद्धा साबित हाने की सभावनाए ज्यादा रहती थी। बाटियाटस इन गुलामा को द्वद्व युद्ध का प्रशिक्षण देकर एक दिन उनकी जजीरे खोलकर अखाडे म धकेल देता। याद्धा गुलामो को ऐसा लगता कि मानो वे थोडी दर के लिए दमघाटू कैद मे आजाद हो गय हैं। वे इस लालच मे जी-जान से लडत कि अगर जीत गय तो अगली लडाई मे उन्हे फिर आजाद होने का मौका मिलेगा। तीसरे गुलाम युद्ध की जड म ग्लैडिएटरो क मन मे आजाद होने की यही भावना चिगारी के रूप म विद्यमान थी।

बाटियाटस न नूबिया (मिस्र) की खाना से स्पार्टाकस को खरीदा था। घुघराले बालो टूटी हुई नाक, सामान्य कद-काठी ओर गहरी काली आखो वाला यह गुलाम स्वभाव से बेहद विनम्र गभीर और नेतत्व के प्राकतिक गुणो स युक्त था। अन्य थ्रेसियन गुलाम उस उम्र म छोटा होने पर भी 'पिता कहकर सबाधित करते। स्पार्टाक्स आदतन कम बालता। पर गुलामो के बीच उसके आदेश बिना किसी जोर-दबाव के माने जात।



अखाड़े में द्वंद्व युद्धों का आनंद लेते रोमन

कापुआ म अपन म्कूल के अदर बाटियाटस ने स्पार्टाकस समत दो सौ ग्लैडिएटरा को पाल' रखा था। इनम से अधिकाश यहूदी, नीग्रा ओर थ्रेसियन गुलाम थे। कई युद्ध-क्लाओ म निष्णात और शरीर स मजबूत इन ग्लैडिएटरो के दिला मे दास मालिका के प्रति गहरी घृणा भरी थी। इसी अखाडे म बाटियाटम ने स्पार्टाकिस का मनारजनार्थ एक जर्मन औरत सौंपी, जिसका नाम वारीनिया था। वारीनिया ने स्पार्टाकस को अपना पति माना और अत तक उसक कधे स कधा मिलाकर लडी।

एक दिन दा रोमन नौजवान द्वद्व-युद्ध दखने की लालसा म कापुआ आय और बाटियाटस से 25 हजार दीनार म दा जाडा का आमरण द्वद्व दखने का सोदा किया। ब्रेकस और कैमस नामक इन रोमना ने ग्लैडिएटरा म स खुद स्पाटाकस, डावा नामक एक नीग्रा और डेविड नामक एक यहूदी और एक अन्य नस्ल के गुलाम का चयन किया। पहला द्वद्व यहूदी और चोथे ग्लैडिएटर म हुआ। यहूदी विजयी रहा पर उसन पराजित ग्लेडिएटर का क्त्ल करन स इकार कर दिया। यह विद्रोह की पहली चिगारी थी। फिर बारी आयी स्पाटाकस और डाबा के युद्ध की। इससे पहल कि रफ्री की सीटी बजती डाबा ने स्पार्टाकस से लडन क बजाय अपना त्रिशूल ताना और भूख भडिय की तरह रामना पर झपट पडा। सैनिका न डाबा को फुर्ती से बिना चूक तत्काल भालो स गाद डाला। पर विद्राह की बुनियाद पड चुकी थी। बाटियाटस न सजा देने और गुलामा पर अपना आतक जमाने के उद्देश्य स डाबा क बाद एक और बकसूर नीग्रो गुलाम का अन्य गुलामा के सामने बल्लमा से छद डाला पर इसके



ग्लैडिएटर-गुलामो का द्वद्व

बावजूद विद्राह न रुका। स्पार्टाकस ने उस विद्राह की कमान सभाली। क्रिक्सस और गानिक्स नामक दो गुलाम इस विद्राह की अगुआई म उसके दाय और बाय बाजू बन।

डाबा और दूसर नीग्रा गुलाम की लाश ग्लैडिएटरा का सबक सिखाने के लिए उनक सामन सलीब पर टाग दी गयी पर स्पार्टाकस ने ता इन लाशा स कुछ और ही सबक सीखा। उसने तय किया कि वह अब किसी ग्लैडिएटर से नही लडेगा। जैस ही उसने साथी याद्धाआ को अपना निर्णय सुनाया सभी विद्रोह करने के लिए मचल उठ। सुबह की कसरत क बाद व खान क कमर म जमा हुए। स्पार्टाकस न उन्ह एक छोटा सा भाषण दिया। सबसे पहल गुलाम याद्धाआ न अपने कोडाधारी दरागाआ और उस्तादा का सफाया किया। तीन पीढ़ी की गुलामी का जुआ अपन कधा पर ढान वाल स्पार्टाक्स ने पहली बार गुलामा के साथ आजादी का अमत चखा। फिर गुलाम ग्लैडिएटर अखाड म तैनात चालीस सैनिको पर टूट पडे। भरपूर नफरत मे भरी गयी इस पत्थरा ओर डडा की मार के सामन य सैनिक थोडी दर भी न टिक सक।

स्पार्टाकस न अब बाकायदा ग्लेडिएटरो का नेतत्व सभाल लिया। बाटियाटस के शस्त्रागार स हथियार लकर उसन व्यूह-रचना की और कापुआ स आने वाली सैनिक टुकडियों को ध्वस्त किया। उन्हाने सबसे पहले माउट वसुविअस (Mt Vesuvius) का अपने अधिकार म लिया। रोम की सीनेट न विद्राह की खबर सनने पर ज्यादा गभीरता नही दिखायी और 'मुट्ठी भर बागिया' का कुचलने क लिए बारिनियस के नतत्व मे तीन हजार सैनिक भज। रोमन सेना रास्ते मे मिलने वाल गुलामा पर जुल्म-अत्याचार करती हुई आगे बढ़ी। गुलाम सेना ने उस पर रात मे हमला किया। रोमन उस समय आमोद-प्रमोद से थके हुए सो रहे थे। एक एक रोमन बीन-बीनकर मार डाला गया। स्पार्टाक्स ने पोर्थुस नामक एक सैनिक का राम का राजल्ड देकर कहा, 'जाओ, सीनट से कहो अब कोडो का सगीत सुनत-सुनते हम तग आ चके है अब हम गुलाम नही रहना चाहत।

स्पार्टाकस की फौज जहा-जहा से गुजरती गुलामा क हुजूम के हुजूम उसमे मिलत जाते। धीरे-धीर उसकी फौज में एक लाख आदमी हो गय।

रामनो ने स्पार्टाकस के दमनार्थ पुब्लियस के नेतृत्व म एक बडी सेना भेजी। स्पार्टाक्स ने इसके खिलाफ एल्पाइन के दर्रो मे कामयाब छापामार युद्ध लडा और जीत हासिल की। स्पार्टाकस की चौथी जीत ममियस नामक अनुभवी सेनापति के खिलाफ थी। रोमन फौज खदेड दी गयी। इतिहास मे रामन फौज म कभी ऐसी भगदड न मची थी। वापस आये हर दस भगोडो मे से एक का कायरता के अपराध में मौत की सजा दी गयी। बाद मे स्पार्टाकस ने ममियस और सवियस नाम के दो रामन सैनापतियो को गिरफ्तार करके ग्लैडिएटरो की तरह आपस मे लडवाकर अपनी बदले की आग को ठडा किया। गुलामो न लडने का एक खास तरीका खाज निकाला था। वे नक्शा बनाकर अपनी रणनीति तय करते और अपने इच्छित मैदान म लडते। रोमन सेनाए अति आत्म-विश्वास के कारण अपनी व्यूह-रचना तोड देती और हार जाती। एक बडी लडाई मे तो दस हजार गुलाम मारे गये पर उनमें से एक की भी पीठ पर घाव नही था। रोमना क दिलो दिमाग म गुलामो की बहादुरी की दहशत बैठ गयी।

आखिर म रामन सेनापति मार्कुस लिसीनियस क्रैसस (Marcus Licinius Crassus) क नतत्व म सबस बडी सना गुलामा म लडन गयी और उन्ह परास्त कर दिया। स्पार्टाक्स लडता हुआ मारा गया। 6 872 गुलामा को गिरफ्तार कर राम स कापुआ जान



*किर्क डगलस की फिल्म स्पार्टाकस का एक दृश्य*

वाले मार्ग के दोनो ओर लाइन से सलीबा पर लटका दिया गया। वे वही लटके-लटके मर गये। किवदती है कि स्पार्टाकस की बीवी वारीनिया किसी तरह स्पार्टाकस के बच्चे के साथ भाग निकली। स्पार्टाकस की नाकामयाबी गुलाम-विद्रोहों का अत नही था। उसके बाद भी कई गुलाम-विद्रोह हुए।

आदि विद्रोही स्पार्टाकस की महान स्मृति मे हावर्ड फास्ट ने 'स्पार्टाकस' नामक अमर उपन्यास लिखा और किर्क डगलस ने इसी नाम की अमर फिल्म बनायी। पर स्पार्टाकस को इससे भी बडी श्रद्धाजलि तो आने वाली उन पीढ़ियो ने दी जिन्होंने मानवीय आजादी के लिए सघर्ष किया और कुर्बानिया दी। ■■



# इग्लैड की क्राति
*(1628 1658)*

***ओलीयर क्रॉमवेल के नेतृत्व मे हुई इग्लैड की क्राति ने राजशाही के उस युग मे पहली बार नागरिक सरकार की धारणा को सामने रखा। धार्मिक असहिष्णुता के युग मे इस क्राति ने उपासना-पद्धति की आजादी को अपना ध्येय बनाया। राजशाही की निरकुशता और ससद के दुसमुसपन के खिलाफ किसानो के बेटे तलवार लेकर लडे। क्राति का पतन क्रॉमवेल की फौजी तानाशाही मे हुआ और इग्लैड ने फिर एक बार राजा को स्वीकार कर लिया। पर इस क्राति के गर्भ मे भविष्य के ससदीय लोकतत्र के बीज छिपे थे।***

17वीं शताब्दी इग्लैंड की राजशाही क खिलाफ एक क्रातिकारी बेचैनी लेकर आयी। लगता था कि जैसे पूरा दश दा भागो म बट गया है। एक तरफ पुराने इग्लैंड के समर्थक थ, जा चर्च, राजा और परपरागत समाज व्यवस्था म विश्वास करते थे। दूसरी ओर धार्मिक सहिष्णुता और बाइबिल के पवित्र सूत्रो मे उद्घोषित आजादी क समर्थक थे। ऐसा होना ही था। यूरप मे विज्ञान के विभिन्न क्षत्रो म काफी तर्कसगत अनुसधान हो रहे थे। इस वैज्ञानिक एव बौद्धिक चतना को सामाजिक अभिव्यक्ति धार्मिक कट्टरता के विरोध मे मिली। सघर्ष पहले राजशाही और ससद के बीच शुरू हुआ। फिर इसने गृह-युद्ध का रूप ले लिया।

ससदीय सेनाओ का नेतृत्व ओलीवर क्रॉमवल (Oliver Cromwell) क हाथो म था। इस फौज मे किसानो के बेटे लड रहे थे। मुकाबले म शाही सना थी जा पराजित हुई और किग चार्ल्स-प्रथम को गिरफ्तार कर लिया गया। इस गृह-युद्ध का अत चार्ल्स के मृत्यु दड और इग्लैंड से राजशाही के सफाये के रूप म हुआ। क्रॉमवल की मृत्यु के बाद इग्लैंड की जनता ने फिर से राजशाही मे पनाह ढूढी लेकिन इस क्राति की विरासत के रूप म सहिष्णुता, दास-प्रथा विरोध नारी-मुक्ति आदि विचारों को इग्लैंड क समाज म मान्यता मिल गयी। इस वैचारिक आधार पर भविष्य के इग्लैंड की नींव पडने वाली थी।




*ओलीवर क्रॉमवेल और इग्लैड का मानचित्र*

सन् 1628 से लेकर सन् 1658 तक चलने वाली इस सामाजिक और राजनीतिक उथल-पुथल की पृष्ठभूमि मे फ्रास मे हुई घटनाए थी। फ्रास की जनता ने उन दिना सामाजिक और आर्थिक जीवन पर राजा का पूरा अधिपत्य स्वीकार कर लिया था। इग्लैंड क राजा ने भी इसी तर्ज पर फ्रास के नक्शे-कदम पर अपनी जनता का चलाना चाहा। पर दोना देशो की परिस्थितियो मे काफी अतर था। अग्रेज समाज ने इसे हजम करने से इकार कर दिया। ससद ने सन् 1628 मे चार्ल्स-प्रथम को याद दिलाया कि परपरागत अग्रज स्वतत्रताओ का उल्लघन नही किया जाना चाहिए। पर चार्ल्स ने इस 'पिटीशन ऑफ राइट्स' (Petition of Rights) पर कान नही धरा। उसन निरकुश भाव से ससद को भग कर दिया और अगल ग्यारह साल तक एक बार भी ससद को बुलाने की जहमत नही उठायी। इस तरह राजशाही पूरी तरह से तानाशाही मे बदल गयी। चार्ल्स का मुख्यमत्री थॉमस वेंटवर्थ (Thomas Wentworth) स्ट्रैफोर्ड का अर्ल (Earl of Strafford) था। उसने इग्लैंड मे भी वही नीतिया अपनायी, जो फ्रास म कामयाब हा चुकी थी। जनता पर से उठाये गय पुराने टैक्स फिर लगा दिये गये।

इसी समय धार्मिक क्षेत्र म एक बडी विस्फोटक घटना हुई। केंटरबरी (Canterbury) के आर्कबिशप विलियम लोड (William Laud) न अग्रेज उपासना-पद्धति (Anglican Liturgy) मे कुछ सुधार कर डाले। 23 जुलाई, 1637 को सेंट जाइल्स एडिनबरा के चर्च म नयी प्रार्थना पुस्तक पहली बार पढ़ी गयी। रूढ़िवाद के समर्थक तो पहले से बेहद नाराज थे। चर्च मे ही एक महिला ने पूरी ताकत से कुर्सी उठाकर आर्कबिशप के सिर पर दे मारी। स्कॉटलैंड की जनता ने एडिनबरा के किले की प्राचीरो के नीचे भारी सख्या मे जमा होकर राष्ट्रीय प्रतिज्ञापत्र (National Convenent) पर



क्रॉमवेल द्वारा लाग पार्लियामेंट का अत

हस्ताक्षर किये। जिसका अर्थ था कि उन्ह इन धार्मिक सुधारो में आस्था है। कुछ लोगों ने तो जोश म भरकर अपने खून से दस्तखत किये थे। इस घटना स जिस युद्ध की शुरुआत हुई, उसने चार्ल्स को ससद बैठाने के लिए मजबूर कर दिया। सन् 1640 म पहली ससद बुलायी गयी, जो थोडे दिन ही चली। फिर सन् 1640 से सन् 1653 तक चलने वाली ससद बैठायी गयी, जिसे लाग पार्लियामेंट (Long Parliament) के नाम से जाना जाता है।

ससद ने राजा को मजबूर किया कि वह 'एक्ट आफ अटेण्डर' (Act of Attainder) को मजूरी द जिसके तहत मुख्यमत्री अर्ल ऑफ स्ट्रैफोर्ड को मृत्यु दड दिया जाना था। ससद मे सरकार-विरोधी वक्ताओ ने राजशाही की धज्जिया उडा दी। दो साल बाद राजशाही ने फिर अपना रुतबा जमाना चाहा। चार्ल्स ने ससदीय नेताओ को गिरफ्तार करना चाहा पर नाकामयाब रहा। ससदीय नेताओं को लदन शहर मे पनाह मिली। इस पर चार्ल्स न लदन पर हमले का फैसला किया और वह राजधानी छोड नार्टिघम (Nottingham) मे सेना तैनात करने चला गया।

यही से एक लबे गृह-युद्ध की शुरुआत हुई। उन दिना 42 वर्षीय ओलीवर क्रॉमवेल ससद में कैम्ब्रिज (Cambridge) की नुमाइदगी करते थे। क्रॉमवेल ने बाइबिल की मूल पवित्रता मे विश्वास करने वालो और पादरियो के कर्मकाण्डा व रूढ़िग्रस्तता का विरोध करने वालो के बीच खासी प्रतिष्ठा अर्जित कर ली थी। सन् 1641 मे राजा की अनियमितताओं और ससद के उद्देश्या को लेकर ससद में इतनी उत्तेजक बहस हुई कि सदन मे ही तलवारें खिच गयी। रक्तपात हाते होते बचा। राजा के खिलाफ ग्राड



सैनिकों को संबोधित करते हुए क्रॉमवेल

रिमास्ट्रस (Grand Remonstrance) यानी घोषणा-पत्र पारित हो गया। चार्ल्स ने इसे अपने लिए निर्णायक चुनौती माना। उसने व्हाइट हॉल (White Hall) छोड दिया ताकि लडाई के लिए फौज तैयार की जा सके। क्रॉमवेल ने ससद की रक्षा के लिए 500 पौण्ड दान किये और कैम्ब्रिज मे जाकर किसानो की सेना बनायी जिसके लडाके आइरनसाइड्स (Ironsides) के नाम से जाने गये।

आइरनसाइड्स ससदीय सेना के हरावल मे लडे। उन्होने बेमिसाल बहादुरी और अनुशासन का परिचय दिया। पेशे से किसान आलीवर क्रॉमवेल ने अपनी घुडसवार सेना का नेतृत्व करने मे अद्भुत सैन्य-कुशलता दिखायी। क्रॉमवेल के सैनिक अपने को बाइबिल के सिपाही समझते। उन्हे लडाई के मैदान मे ही बाइबिल द्वारा प्रदत्त सामाजिक आजादी के ऊपर लबे-लबे प्रवचन सुनाये जाते। एजहिल (Edgehill) की पहली लडाई से क्रॉमवेल ने जो सबक सीखा उसने ससदीय सेना की अगली जीतो का रास्ता खोला। सन् 1644 मे लफ्टीनेट जनरल बन चुके क्रॉमवेल ने मार्स्टन मूर (Marston Moor) के मैदान मे प्रिंस रूपर्ट (Prince Rupert) की शाही सेना को करारी शिकस्त दी। इस मुठभेड मे क्रॉमवेल ने अपने घुडसवारो के साथ निर्णायक भूमिका निभायी। उन्होने शाही फौज के पिछले हिस्से पर हमला किया और कुछ ही देर मे उसे मैदान मे बिछा दिया। क्रॉमवेल का दूसरा हमला राजा की सेना के केन्द्र पर हुआ और जीत हासिल कर ली गयी। सन् 1645 मे क्रॉमवेल, फेयरफैक्स (Fairfax) और आइरेटन (Ireton) जैसे तीन सेनापतियो के मिले-जुले नेतृत्व मे न्यू मॉडल आर्मी (New Model Army) ने जीतो का सिलसिला शुरू किया। उसने किलो, काउटियो और रेजीमटों को अपने सामने झुकने के लिए विवश कर दिया।

अगले तीन साल राजा ससद और न्यू मॉडल आर्मी के बीच त्रिकोणात्मक सघर्ष के साल थे। ससदीय नेता ढुलमुल रवैया अख्तियार कर रहे थे। फौज चाहती थी कि धार्मिक सहिष्णुता का शासन हो क्योंकि इसी धार्मिक मुद्दे पर तो किसानो के बेटे अपना खून बहाने



*30 जनवरी, 1649 को चार्ल्स प्रथम की जीवन लीला समाप्त कर दी गयी।*

को तैयार हुए थे। संसद ने आदेश दिया कि सेना भंग कर दी जाये, पर सेना ने अपनी तनख्वाह की मांग की और भंग होने से इंकार कर दिया। इस पर संसद ने क्रॉमवेल को समझौता-वार्ता के लिए भेजा।

क्रॉमवेल सेना को समझाने के बजाय उनके साथ हो गये। पर सेना और संसद के विवाद ने चार्ल्स को एक बार फिर महत्त्वपूर्ण बना दिया। सन् 1647 में स्कॉटलैंड वालों ने अपनी पनाह में छिपे हुए चार्ल्स को संसदीय कमिश्नरों के हवाले कर दिया और राजा ने अपनी चालें खेलनी शुरू कर दी। जनरल फेयरफैक्स की हिरासत में चार्ल्स को हर तरह की सुविधाएं मिल रही थीं। चार्ल्स ने पूरी कोशिश की कि वह फौज को सीधे प्रेसबिटेरियंस (Presbyterians) से लड़ा दे। वेल्स (Wales) में राजा के समर्थकों ने विद्रोह किया पर क्रॉमवेल ने सख्ती से इस विद्रोह को दबा दिया। क्रॉमवेल के नेतृत्व में फौज ने राजा के ऊपर मुकद्दमा चलाने का फैसला किया। एक क्रांतिकारी न्यायाधिकरण बनाया गया जिसका नाम 'हाई कोर्ट ऑफ जस्टिस' था। 27 जनवरी, 1649 को इस अदालत ने चार्ल्स की मौत के वारंट पर दस्तखत कर दिये।

क्रॉमवेल की फौजों ने आइरलैंड और स्कॉटलैंड में भारी जीतें हासिल कीं। सन् 1650 आते-आते दक्षिण इंग्लैंड पूरी तरह क्रॉमवेल के शासन की गिरफ्त में आ गया। फिर चार्ल्स द्वितीय ने बगावत करने की कोशिश की। चार्ल्स प्रथम की मृत्यु के बाद संसद

न फोज का आग्रह मान लिया था। क्रॉमवेल न इस बगावत का वर्सेस्टर (Worcester) की लडाई म कुचल डाला। ससद न क्रॉमवल का राजनतिक शासक ता मान लिया पर धार्मिक मसल का लकर समद और क्रॉमवल क बीच कभी नही पटी। क्रॉमवल उपासना-पद्धति की आजादी म आर ससद पुरान कर्मकाडा म विश्वास रखती थी। क्रामवल यह भी चाहत थ कि सरकार चुनी हुई नागरिक सरकार हा। ससद ही कर लगाय आर कानून बनाये। कायपालिका कानूनी दायर म रहकर काम करे। मोजूदा ससद यह मब मानन का तेयार नही थी।

अप्रेल, 1653 म ससद को अपन आग झकान के लिए क्रॉमवल न अचानक सदन म प्रवश किया। हाउस ऑफ कामस म क्रॉमवल न अपन विराधी सासदा का शराबी, वश्यागामी ओर भ्रष्ट करार दिया। क्रॉमवल क तिलगा न अदर घुसकर सभी का जबरन निकाल दिया। ससद क दरवाज पर ताला लगाकर लिख दिया गया 'दिस हाउस इज ट लट" (यह स्थान किराय क लिए खाली हे)। फिर क्रॉमवेल न अपनी ससद बनान की नाकाम काशिश की आर आखिर म व 'लाड प्राटक्टर ऑफ इग्लेंड हा गय।




*मई, 1660 को चार्ल्स द्वितीय गद्दी पर बैठा।*

यही स क्राति की असफलता की शुरुआत हुइ। क्रॉमवल एक नागरिक मरकार स्थापित करन क बजाय फौजी तानाशाही स्थापित कर बठ। उन्हान इस कदर किफायती रवैया अपनाया कि जनता परशान हा गयी। इग्लेंड म होन वाल परपरागत आमाद-प्रमाद बद हा गय। इन्ही परिस्थितिया मे राजशाही के समथन की भावनाय उभरनी शुरू हुइ।

सन् 1658 म बीमारी स क्रॉमवल का निधन हा गया। एक बार फिर राजशाही ओर ससद की स्थापना हुइ क्याकि क्रॉमवेल क बटे रिचर्ड के पास न ता अपन पिता की क्रातिकारी विरासत थी आर न ही राजकीय कुशलता। मई, 1660 म चार्ल्स-द्वितीय को गद्दी पर बैठाया गया। लगातार उथल-पुथल और युद्ध से जनता ऊब चुकी थी। लकिन इग्लैंड की राजनीति स जुड लागो मे अपन अधिकारो का कायम रखन की प्रवत्ति भी जार पकड चुकी थी। इसी प्रवत्ति ने बाद मे पश्चिमी किस्म के लोकतत्र को जन्म दिया। ■■



# ससदीय क्राति

*(1688 1689)*

**पहली बार 17वीं शताब्दी मे ससद ने राजा को उसके दैवी अधिकारो से वचित कर दिया। आश्चर्य की बात तो यह थी कि इतने बडे सामाजिक-राजनैतिक परिवर्तन मे खून की एक बूद भी नहीं बही। ऊपर से देखने म यह कैथोलिको और प्रोटेस्टेटो का झगडा भले ही दिखायी दे, पर यह धार्मिक विवाद परिवर्तनकामी गतिशीलता का मिजाज रखता था। जेम्स की सत्ता के बाद विलियम और मैरी को सिहासन तो मिला लेकिन न तो वे कर लगा सकते थे और न ही सेना रख सकते थे। ससदीय क्राति ने ब्रिटेन को दुनियाभर मे व्यापार करने की दिशा मे धकेला और लोकतत्र की आधारशिला रखी।**

ओलीवर क्रॉमवेल की क्राति ने इग्लैंड का एक एस रास्त पर डाल दिया था जिस पर राजशाही न अधिकारो का कम हात जाना एक ऐतिहासिक आवश्यकता बन गयी थी। विज्ञान क आविष्कार युराप म पूर मानवीय चितन पर असर डाल रह थ। कॉस्मिक फर्नेस (Cosmic Furnace) का निर्माण करक ओद्योगिक क्राति की दिशा म एक कदम और बढ़ाया जा चुका था। हालाकि मजिल अभी दूर थी पर कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय म सन् 1687 म एक युवक गणितज्ञ आइजक न्यूटन (Issac Newton) न अपनी पुस्तक प्रिसिपिया (Principia) का प्रकाशन किया था, जिसम गुरुत्वाकर्षण का सिद्धात पश किया गया था। भविष्य के विज्ञान ओर समाज पर इस महान पुस्तक का प्रभाव पडना ही था। जाहिर था कि युराप का आदमी धार्मिक परमवाद (Religeous Absolutism) हाकर अपन अधिकारा क प्रति सजग हा रहा था।

राजनैतिक रूप स युराप उस समय फ्रास क राजा लुई चौदहवे (Louis XIV) की साम्राज्यवादी महत्त्वाकाक्षाआ क खिलाफ सघर्ष कर रहा था। लुई पूरे युराप का तानाशाही बनने का सपना बुन रहा था। उसने मैडम डि मटनन (Madame de Maintenon) से गुप्त विवाह भी रचा लिया था। इस पत्नी न लुई का कैथोलिका क

समर्थन की प्ररणा दी। प्राटेस्टटा की ता जैस आफत ही आ गयी। उन्ह जबरन केथालिक बनाया जान लगा। जेसे ही लूई का लगा कि सभी प्रोटेस्टट कैथालिक बनाये जा चुके हैं उसन नाटस की राजाज्ञा (Edict of Nantes) का दाबारा लागू कर दिया। बच हुए प्राटस्टटा का केथालिक बनने क लिए कवल 15 दिन दिय गये। करीब दो लाख प्रोटस्टट अपने धम की आन पर अपना सब कुछ छाडकर चल दिय। पिलिग्रिम फादर्स के नाम स विख्यात इन शरणार्थिया का इग्लेंड यूनाइटेड प्रोविंस ओर ब्रेडनवर्ग म पनाह मिली। इन वंचित शरणार्थिया न हर जगह कैथालिक्वाद क प्रति नफरत फलायी जिसस लागा के दिमागा म उथल-पुथल मच गयी और व सरकार क खिलाफ विद्राह की बात करन लग।

इमी पृष्ठभूमि म इग्लेंड म ससदीय क्राति का जन्म हआ। क्रॉमवल की मृत्यु क बाद गद्दी पर बठ चार्ल्स द्वितीय का निधन 6 फरवरी 1685 का हुआ ओर ड्यूक आफ यार्क जम्स-द्वितीय का सिहासन मिला। जम्स का अपनी गद्दी सदढ़ रखन क लिए यद्ध लडना पडा। उसक भतीज ड्यूक ऑफ मनमाउथ (Duke of Monmouth) क विद्राह का दबान क लिए सजमूर (Sedgemoor) की लडाई हुइ जिसम हारकर मनमाउथ भागा पर मत्यु-दड स नही बच पाया। उसक समथका का भी मख्य न्यायाधीश जफरीज



दो लाख प्रोटेस्टेट अपना सब कुछ छोडकर चल दिये।

(Jeffreys) न कडी सजाए दी। य मुकदम बहद बदनाम हुए। जफरीज पहल भी अपने रवैय क कारण एक क्रूर जज क रूप म कुख्यात हा चुका था। इसी तरह क सलाहकारा ओर अधिकारिया न जम्स द्वितीय का उद्दण्ड ओर जिद्दी बना दिया।

जेम्स क अदर कइ गुण भी थे। वह एक बहेतरीन नाविक था पर राजकाज क मामल म बहद कच्चा था। तिस पर उसके ऊपर कैथालिकवाद का भूत सवार था। पाप



जेम्स द्वितीय का राज्यारोहण समारोह

की राय के खिलाफ उसने कदम-कदम पर अपने कट्टर धार्मिक विश्वास को प्रोटेस्टेंट जनता पर थोपने की कोशिश की। प्रोटेस्टेंट शरणार्थियों ने पहले ही कैथोलिकवाद के प्रति गुस्से का माहौल बना रखा था। इसलिए व्हाइट हॉल में खुले आम प्रार्थना सभाएं होने लगीं और जगह-जगह जिसुआइटस (Jesuits) दिखायी देने लगे। स्कॉटलैंड में तो और भी खराब स्थिति थी। क्रॉमवेल के जमाने में प्रमुखता पाये प्यूरिटनों (Puritons) को यातनायें दी जाने लगीं। इस तरह राजशाही की ज्यादतियों का घड़ा भरने लगा। अप्रैल 1687 में राजा ने दंडमोचन की घोषणा (Declaration of Indulgence) की। इसका मकसद था कैथोलिकों और प्रोटेस्टेंटों को उपासना की आजादी देना। जेम्स चाहता था कि प्रोटेस्टेंट एंग्लिकन चर्च से अलग हो जाये। प्रोटेस्टेंट शायद एक बार संतुष्ट भी हो जाते अगर उन्हें विश्वास होता कि जेम्स अपनी लड़की मैरी को उत्तराधिकारी बनायेगा।

मैरी का विवाह विलियम ऑफ ऑरेंज (William of Orange) से हुआ था। विलियम सारे यूरोप में प्रोटेस्टेंटों के नेता के रूप में मशहूर था। वह जन्म से डच था और फ्रांस के लुई चौदहवें द्वारा सताये जाने से बेहद नाराज था। लुई और विलियम की शत्रुता उस जमाने में राजनीति के हर जानकार की जुबान पर थी।

जून 1688 में जेम्स की दूसरी पत्नी ने एक पुत्र को जन्म दिया जिसे फौरन



विलियम-तृतीय



जेफरीज की गिरफ्तारी

कैथोलिक धम म दीक्षित कर दिया गया। प्रोटस्टट इस नयी घटना से काफी चौंक गये। उन्हे लगा कि अब प्राटेस्टट विलियम की पत्नी मेरी इग्लेंड की गद्दी की उत्तराधिकारी नही बन पायगी। साथ म यह अफवाह भी फैल गयी कि वह बच्चा असल म रानी क गर्भ स नही जन्मा बल्कि कैथालिको की साजिश का नतीजा है। लदनवासियो ने अपनी इन भावनाओ का प्रदशन सात बिशपो की रिहाइ का उत्सव मना कर किया। व बिशप दण्डमोचन की घोषणा का विराध करन क लिए गिरफ्तार हुए थ।

क्रांति की घडी नजदीक आ पहुची। प्रोटेस्टटो ने मैरी और विलियम को अपना नतत्व करन क लिए आमंत्रित किया। विलियम प्रोटस्टटवाद आर स्वतत्रता की हिफाजत करन का उद्देश्य लेकर अग्रजो की धरती की तरफ चला। राजा की तरफ से उस रोकने आर पकडन क लिए जॉन चर्चिल (John Churchill) को भेजा गया। 3 नवबर 1688 को टोरबे (Torbay) म विलियम न इग्लेंड म कदम रखा और चर्चिल की फौज का सामना किया। पर चर्चिल का विलियम म भविष्य का सम्राट दिखायी द रहा था। उसन अपनी फाज विलियम क नतत्व म द दी। जम्स का लगा कि उसक साथ अब कोई नही रहा। उसन पलायन किया और फ्रास म शरण ली। लूई चौदहव न अपन शत्रु विलियम क शत्रु का हाथो हाथ लिया। विलियम और मरी को नय राजा और रानी क रूप म स्वीकार कर लिया गया। विलियम न जम्स चर्चिल को उसकी सेवाओ क लिए ड्यूक ऑफ मार्लबरा बनाया। यह एक स्वर्णिम रक्तहीन क्रांति थी। इसमे कोई खून-खराबा नही हुआ था। जम्स क जज जफरीज जैसे सलाहकारो ने भागने की कोशिश की पर उन्हे पकड लिया गया।

इस सब के बावजूद ससद का जम्स की उद्दडताओ की कडवी याद भूली नही थी। उसन नय राजा-रानी पर सौ फीसदी विश्वास नही किया। उसने विलियम और मैरी का



*बिशपों को अप्रैल, 1688 को टॉवर पर लाया जा रहा है।*

अधिकारों का विधेयक (Bill of Rights) स्वीकार करने पर मजबूर किया। इस विधेयक के अनुसार सत्ता में संसद का हिस्सा निर्विवाद हो गया। राजा की शक्तियाँ आनुवंशिक दैवी अधिकार की देन नहीं रह गयी बल्कि वह राष्ट्र की इच्छा के अनुकूल होने लगी। इस नये कानून से राजा संसद के नियंत्रण में हो गया। अब कोई कैथोलिक शासन नहीं कर सकता था। राजा से कर लगाने का अधिकार भी छीन लिया गया था और उसे निजी सेना रखने की आज्ञा भी नहीं थी।

सन् 1689 में सहिष्णुता कानून (Toleration Act) बना जिसने प्रोटेस्टेंटों को तो उपासना की स्वतंत्रता दी पर कैथोलिकों को नहीं। इस तरह से इंग्लैंड का 50 वर्षीय धार्मिक विवाद खत्म हुआ। मैरी की सन् 1695 में मृत्यु हो गयी। विलियम तो मूलतः डच था और उसकी दिलचस्पी लूई चौदहवें से निपटने में ज्यादा थी। इसलिए उसका ध्यान हमेशा यूरोप के दूसरे हिस्सों पर लगा रहा। नये कानूनों की ताकत लेकर इंग्लैंड ने संवैधानिक शासन का पहला अनुभव लिया। सन् 1702 में मैरी की बहन एन (Ann) ने गद्दी संभाली। सन् 1714 में उसके निधन के बाद जॉर्ज-प्रथम राजा बना। उस समय तक इंग्लैंड और स्कॉटलैंड यूनाइटेड किंगडम ऑफ ग्रेट ब्रिटेन का रूप ले चुके थे।

सन् 1718 के बाद हाउस ऑफ कामंस (ब्रिटिश संसद) का हर सात साल बाद चुनाव होने लगा। संसद तत्कालीन भूपतियों के हितों का प्रतिनिधित्व करती थी क्योंकि यही तबका शासक वर्ग का भी निर्माण करता था। संसदीय क्रांति के परिपक्व होने के साथ-साथ ब्रिटेन ने बड़े पैमाने पर व्यापारिक और समुद्री गतिविधियाँ शुरू कीं। उसके व्यापारियों ने जमकर मुनाफा कमाया। यूनाइटेड प्राविंसेज की तकलीफों ने उनके फायदों में और बढ़ोत्तरी की। ब्रिटेन के उपनिवेशों के माल का आयात और फिर उसका निर्यात व्यापारियों के लिए जोरदार धंधा साबित हुआ। इस मुनाफे से ब्रिटिश खेती पर उद्योग के



विलियम और मैरी



महारानी एन

क्षत्र म हुई प्रगति म पूजी निवेश किया जा सका। इसी शताब्दी म व तक्नीकी खाज हुइ, जा बाद की औद्योगिक क्रांति म इस्तेमाल की गयी।

सन् 1694 म बैंक ऑफ इग्लेंड की स्थापना हुइ, जिसन सरकारी ऋण का एक स्थिर चरित्र प्रदान किया और कई तरह की आर्थिक गतिविधियो का नियंत्रित करन म प्रमुख भूमिका निभायी। सन् 1666 के भयानक अग्निकाड म भस्म हुए लदन का पत्थरा स निर्माण किया जा चुका था। नये युग मे उसका क्षत्रफल परिस स दोगुना था और आबादी पूरी साढ़े सात लाख थी। सट पॉल का भव्य गिरजा इस शहर और ब्रिटिश साम्राज्य क धन-धान्य और अधिकार का प्रतीक लगता था।

17वी शताब्दी क इन आखिरी वर्षो ने ब्रिटिश साम्राज्य की जड मजबूत की। राजशाही के अधिकारा क खात्मे ने एक नयी मिसाल का जन्म दिया। इसकी अभिव्यक्ति अगली शताब्दी म हुई। 18वी शताब्दी दो महान घटनाआ क लिए तैयार हान लगी। य थी अमरीकी स्वतत्रता का युद्ध और फ्रास की पूजीवादी क्राति। ■■



# अमरीकी क्रांति

*(1763 1782)*

*ब्रिटिश साम्राज्य को पहली गंभीर चुनौती उत्तरी अमरीका के 13 उपनिवेशों में बसे अंग्रेज नस्ल के अमरीकियों ने ही दी। उन्होंने ब्रिटिश संसद द्वारा अपने ऊपर कर लगाने के अधिकार को नामंजूर कर दिया। जॉर्ज वाशिंगटन के नेतृत्व में अमरीका ने अपनी आजादी की घोषणा की और टामस जैफर्सन ने आजादी का घोषणा-पत्र लिखा। सन् 1775 से सन् 1781 तक चले युद्ध में फ्रांस और स्पेन की मदद से मजबूत हुए अमरीकी देश-भक्तों ने 45,000 की ब्रिटिश फौज को परास्त कर दिया। यह उपनिवेशवाद पर पड़ने वाली पहली चोट और नये युग की पदचाप थी।*

18वीं सदी के उत्तरार्द्ध में ब्रिटेन की ताकत अपनी चरम सीमा पर पहुंचने लगी थी। मशहूर था कि उनके साम्राज्य में कभी भी सूर्य अस्त नहीं होता। उत्तरी अमरीका में ही उसके 13 उपनिवेश थे। उस समय जॉर्ज-तृतीय के पास राजगद्दी थी। अपने ही साम्राज्य के सूर्य से चकाचौंध अंग्रेज यह नहीं देख पाये कि अमरीकी उपनिवेशों की अंदरूनी ताकत बढ़ती जा रही है और अब वे ज्यादा दिनों तक ब्रिटिश सिंहासन के अधीन नहीं रह सकेंगे। इन उपनिवेशों में रहने वाले भी नस्ल से अंग्रेज ही थे लेकिन वे उत्तरी अमरीका की आबो-हवा में छः पीढ़ियां गुजार चुके थे। अब उनमें अपने अंग्रेज होने के बजाय अमरीकी होने का अभिमान पैदा होना शुरू हो चुका था। यह सांस्कृतिक अलगाव इस तथ्य से और भी बढ़ जाता था कि इन उपनिवेशों पर नियंत्रण करने वाला 'हाउस ऑफ कामंस' तीन हजार मील दूर लंदन में स्थित था।

अमरीकी अंग्रेजों के हिसाब से उनके घरेलू मामले उनकी अपनी सभाओं के जरिये सुलझने चाहिए थे। वे उनमें ब्रिटिशों की टांग अड़वाना पसंद नहीं करते थे। वे चाहते थे कि ब्रिटिश सरकार विदेश नीति और समुद्री व्यापार तक ही अपने-आप को सीमित रखे। अमरीकियों की ये सभाएं धीरे धीरे ताकतवर होती जा रही थीं। सन् 1761 में 63 के बीच



अमरीकी फौजा के कमाडर जॉर्ज वाशिगटन

अर्ल ऑफ ब्यूट (Earl of Bute) के मंत्रिमडल न और उसक उत्तराधिकारी जॉर्ज ग्रनविल (George Grenville) की प्रधानता वाली सरकार न उत्तरी अमरीका म ब्रिटिश फौजा की सख्या बढ़ा दी। ब्रिटन न अमरीकी अग्रजा से कहा कि व पश्चिम की तरफ पैर न फैलाय। रड इडियना के लिए बड-बड इलाक आरक्षित कर दिय गय। इससे अमरीकिया का माथा ठनका। उन्हान इस अपनी बढ़ती हुई आजादी के रास्त मे जानबूझकर डाला गया रोडा समझा।

ब्रिटेन का दूसरा कदम भी अमरीकिया का नाराज करन वाला साबित हुआ। उनका समुद्री व्यापार नियंत्रित कर दिया गया और उन पर ससद द्वारा कर लगा दिय गय। सन् 1764 का चीनी कानून (Sugar Act) जिसम कच्ची शक्कर पर प्रति गैलन 3 पस शुल्क लगता था और सन् 1765 का स्टाम्प कानून अमरीकिया का एक आख न भाया। अमरीकियो के लिए अपन सभी कानूनी दस्तावेजा और दूसर कागजा पर कर के रूप म स्टाम्प लगाना मजबूरी बन गयी।

अमरीकिया ने विरोध म आवाज उठायी और कहा कि जब 'हाउस ऑफ कामस' म हमारा प्रतिनिधित्व नही होता तो ससद हम पर कर कैसे लगा सकती है? नारा लगा "नो रिप्रजटेशन-नो टैक्सेशन"। जगह-जगह सभाए और जलसे हान लगे, जिनमे स्टाम्प



*स्टेम्प एक्ट का विरोध*

जो उपनिवेश इस आदोलन मे शामिल नही हुए, उनका हुक्का-पानी बद कर देने की धमकी दी गयी। ब्रिटेन को ये कर वापस लेने पड़े। केवल ससद का अधिकार जताने के मकसद से चाय पर कर लगा रह गया।

तभी सन् 1768 मे लाल कुर्ती के ब्रिटिश सैनिक बोस्टन (Boston) मे नागरिको से उलझ गये। कस्टम कमिश्नरो को बचाने के चक्कर मे सैनिको ने पाच नागरिको को गोली से उड़ा दिया। अग्रेजो ने मामले के नाजुकपन का अहसास करके सेना फौरन वापस बुला ली पर इस घटना से सभी कॉलोनियो मे ब्रिटिश विरोधी भावनाए फैल गयी।

सन् 1773 तक छिट-पुट घटनाओ मे इस आक्रोश की अभिव्यक्ति होती रही। यह वर्ष प्रधानमत्री लार्ड नॉर्थ (Lord North) के चाय कानून का था, जिसके चलते ईस्ट इंडिया कपनी को अपनी चाय पर लगने वाले भारी कर से मुक्ति मिल गयी और वह उसे सीधे अमरीका मे बेचने लगी। ब्रिटिश चाय एक तरह से अमरीकियो के लिए सस्ती हो गयी थी। पर अमरीकियो ने महगी डच चाय खरीदना पसद किया, क्योकि ब्रिटिश चाय खरीदने का मतलब होता ससद द्वारा अपने ऊपर कर लगाने के अधिकार को मान्यता देना। अमरीकियो ने ईस्ट इंडिया कपनी की चाय बरबाद करना शुरू कर दी। सन् 1773 के दिसबर मे तीन जहाजो मे भरी चाय बोस्टन के बदरगाह मे खराब होने के लिए छोड दी गयी। यह घटना बोस्टन टी-पार्टी के नाम से मशहूर है।

लदन मे इस कार्रवाई के खिलाफ नाराजगी पैदा हुई। नार्थ मत्रिमडल ने तय किया कि बोस्टन और मेसाचुसेट्स को इसके लिए सबक सिखाया जाय। चार दमनकारी कानून पास किये गये। पाचवा कानून क्युबेक कानून (Quebec Act) था। अमरीकियो ने इन पाचो कानूनो को सहन न कर सकने लायक करार दिया। कानून पर अमल के लिए लाल कुर्ती के सैनिक बोस्टन मे भेजे गये पर मेसाचुसेट्स मे सन् 1774 के हेमत मे शहर के



बोस्टन टी पार्टी शीर्षक
से छपा प्रसिद्ध व्यग्य चित्र

बाहर एक क्रांतिकारी सरकार की स्थापना की गयी। फाज की नयारी हान लगी। ब्रिटिश गवनर थामस क्ज (Thomas Cage) का लगा कि उसकी फाज इस त्रगावत म नही निपट पायगी इसलिए उसन नदन म आर फाज की माग की। सन 1774 म फिलार्डाल्फया म पहली काटीनटन काग्रस हइ जिसम 12 उपनिवशा न अपन प्रतिनिधि भज। जाज वाशिगटन जान एडम्स समअल एडम्स आर पाटक हनरी जस प्रतािष्ठत अमरीकी नता इस काग्रस म शामिल हए। इस काग्रस न प्रण किया कि अगर ब्रिटिश सनिका न बास्टन म आग बढकर मसाचसटस पर हमला किया ता वहा क भाइया की हर कीमत पर रक्षा की जायगी। ब्रिटन म कहा गया कि वह सन 1763 म बनाय गय हर कानून का वापस ल क्याकि य मानवता प्राकृतिक अधिकार क विराधी ह। काग्रस न एक एसासियशन बनायी जा ब्रिटिश चीजा का आयात आर उपभाग राकन का एक जरिया थी। यह भी तय किया गया कि अगर ब्रिटन न मान ता अमरीकी चावल का छाडकर हर चीज क निर्यात पर भी पाबदी लगा दी जाय। जिस जिस न इन पाबदिया का विराध किया उस अमरीकी आजादी क नय प्रवक्ताआ क गस्स का सामना करना पडा। हर जगह अमरीकी फाज परड करती हइ दिखन लगी।

सन् 1775 म ब्रिटन न अपनी प्रभसत्ता जबरन स्थापित करन की शरआत की। जनरल गज का आदश दिय गय। 18 अप्रल 1775 का गज क दस्त बास्टन स क्नकाड (Concord) गय ताकि अमरीकी फाज की सप्लाइ का नष्ट कर सक। लक्सीग्टन (Lexington) म पहली लडाइ हुई। अग्रज फाज का बास्टन तक पीछ हटना पडा। इस तरह अमरीकी आजादी क लिए यद्ध की शुरुआत हई।

ब्रिटन जुलाइ 1776 तक अपनी फाज अमरीका पहुचा पाया। तब तक काटीनटल



बोस्टन मे हआ हत्याकाड

काग्रस न जाज वाशिगटन का अमरीकी फौज का कमाडर नियक्त कर दिया था। अमरीकिया न बास्टन स अग्रजा का भगा दिया आर उनक समथका व प्रतिराध का कुचल डाला। 2 जुलाइ 1776 का काटीनटल काग्रस न आजादी का दावा पश किया। दो दिन बाद टामस जैफसन द्वारा लिखित स्वतत्रता का घाषणा-पत्र जारी किया गया। इस घाषणा पत्र म मानवता का आतक आर कशासन क खिलाफ विद्राह करन का अधिकार दिया गया था। इसी क साथ सभी उपनिवशा म ब्रिटिश सरकार बठ गयी आर अमरीकी राज्या का पहला रूप सामन आया।

ब्रिटन न इस क्राति का कुचलन क लिए 45 000 सनिक भज। सन् 1776 क अतिम छ महीना म ब्रिटन की फाज न न्यूयाक स कनाडा तक विद्राहिया की धज्जिया उडा दी। जनरल विलियम हाव क नतत्व म वाशिगटन की फाज का न्यूयाक स डलावयर नदी तक खदड दिया गया। पर इसी क बाद अमरीकिया की जीत का सिलसिला शुरू हुआ। वाशिगटन न साल खत्म हात हात एक बडी जीत हासिल की। नय साल म ब्रिटिश हमला फिर शुरू हुआ पर तब तक अमरीकिया का अग्रजा क दुश्मन फ्रास स हथियार आर पसा मिलना शुरू हा गया था। जनरल हाव न फिलाडल्फिया पर ता कब्जा कर लिया पर वाशिगटन की फाजा का नष्ट नही कर सक। अमरीकी जनरल हारातियो क नतत्व म एक



19 अक्तूबर, 1781 को वाशिंगटन के समक्ष आत्मसमर्पण करते लॉर्ड कार्नवालिस

फौज ने ब्रिटिश जनरल जॉन बरगोन की फौज को करारी शिकस्त दी। यह पहला ब्रिटिश आत्मसमर्पण था।

इस घटना के बाद में अमरीकियों की ताकत बहुत बढ़ गयी। फ्रांस और स्पेन ब्रिटेन से सात साल के युद्ध की हार का बदला लेने का मौका तलाश रहे थे। उन्होंने बिना मांगे सहायता दी। फरवरी 1778 में फ्रांस ने अमरीकी आजादी को मान्यता दे दी और संयुक्त राज्य अमरीका से फौजी संधि कर ली। इससे ब्रिटेन और फ्रांस के बीच युद्ध शुरू हो गया। सन 1779 में स्पेन ने अमरीकी युद्ध में हस्तक्षेप किया। ब्रिटेन का धीरे-धीरे कई यूरोपीय देशों से झगड़ा शुरू हो गया। अब पूरा यूरोप या तो ब्रिटेन का दुश्मन था या तटस्थ। यह पूरी स्थिति अमरीकी क्रांति की सफलता के हक में जाती थी। वह अंतर्राष्ट्रीय संघर्ष में





*कास्टिट्यूशनल कनवेशन की अध्यक्षता करते हुए वाशिंगटन*

बदल गयी। उसक लिए इंग्लिश चनल जिब्राल्टर आर भू-मध्य सागर स लकर अफ्री क पश्चिमी तट, हिंद महासागर और वस्ट इडीज मे भी लडाई लडी जाने लगी।

इस परिस्थिति स परशान होकर ब्रिटन न एक आयाग भेजकर अमरीका को ब्रिटि साम्राज्य क तहत स्वायत्तता दने का प्रस्ताव रखा पर अब देर हा चकी थी। अमरी कागस न इस पर गोर तक नही किया। ब्रिटिश सनापति क्लिटन की फाज न्यूयार्क म ज हा रही थी और वाशिंगटन की फाज चाकन्नी रहकर इस गतिविधि का परख रही थ क्लिटन न दक्षिणी राज्या पर हमला किया, जहा ब्रिटिश समथक टारी ज्यादा थ। पर व क अमरीकिया न छापामार युद्ध शुरू कर दिया। ब्रिटिश सनापति लॉड कानवालिस द्वा नॉथ करालिना पर कब्जा करन की कोशिश जनरल ग्रीन न नाकामयाब कर दी। इस बाद दूसर हमले म ग्रीन न ब्रिटिश फाजा का दक्षिण म बहुत बुरी तरह हरा दिया

वर्जीनिया म कानवालिस ने 7 000 की फोज जमाकर याक टाउन म अड्डा जमाय पर तभी फ्रास न वाशिंगटन की मदद क लिए एडमिरल डी ग्रास क नतत्व म अटलांटिक अपना नडा भज दिया। बड ने ब्रिटिश बड का परास्त करक कार्नवालिस की सप्ल लाइन काट दी। वाशिंगटन ने अपनी ओर फ्रासीसी फाज क साथ कानवालिस पर दक्षिण जमीनी हमला किया। अब 7 000 ब्रिटिश सनिका क मुकाबल वाशिंगटन क पास हजार फौजी थे। मजबूरी म 19 अक्तूबर 1781 का कानवालिस न हथियार डाल दिय

सन् 1782 म ब्रिटन म नॉथ सरकार इसी पराजय क कारण गिर गयी आर उ सयुक्त राज्य अमरीका की आजादी का स्वीकार करना पडा। ब्रिटन की सारी दुनिया म क जगह पराजय हुइ। हर जगह उपनिवशवाद को धक्का लगा। लोकप्रिय सरकारा व स्थापनाए हुईं। अमरीकी स्वतत्रता क घापणा-पत्र न कई मुक्ति-युद्धा का प्रेरणा दी। ■



# फ्रांसीसी क्रांति

*(1789 1794)*

**फ्रांसीसी क्रांति ने प्रगतिशीलता और वैचारिक उत्थान में अमरीकी आजादी की लड़ाई को भी पीछे छोड़ दिया। 'समानता, आजादी और भाईचारे' के नारे पहली बार पूंजीवादी प्रतियोगिता बाजार पर आधारित समाज और 'मांग व आपूर्ति' की बीज रूप में रचना की। राजशाही खत्म कर दी गयी। आम जनता की हुकूमत स्थापित हुई। हालांकि यह क्रांति पांच साल बाद असफल हो गयी और नेपोलियन बोनापार्ट के युग की शुरुआत हुई पर इसके भ्रूण में भविष्य का पूंजीवादी समाज मौजूद था।**

अमरीकी क्रांति की सफलता के बाद भी दुनिया को 18वीं शताब्दी से कुछ लेना बाकी था। यूरोप और दुनिया के इतिहास को एक निर्णायक मोड़ देने वाली सामंतवाद विरोधी पूंजीवादी क्रांति का बिगुल तो अभी नहीं बजा पर उसके लिए परिस्थितियां तैयार हो रही थीं। यूरोप के राजवंश अपने अस्तित्व के संकट से गुजर रहे थे। लूई सोलहवें ने सन् 1773 में गद्दी संभाली और सन् 1788 तक उसके कुशासन ने सरकारी खजाना खाली कर दिया। सन 1789 तक आते-आते फ्रांसीसी एस्टेट जनरल (Estate General) के तीनों प्रतिनिधि तबकों में अलग-अलग कारणों से असंतोष पनपने लगा। ये तीन तबके थे—कुलीन वर्ग (Nobles) पुरोहित वर्ग (Clergy) और थर्ड एस्टेट यानी सामान्य जनता।

कुलीनों को एतराज था कि राजा के मंत्रीगण मनमानी कर रहे हैं। पुरानी प्रांतीय आजादी के वकील सत्ता के अत्यधिक केन्द्रीकरण के खिलाफ थे। ब्रिटेन की संसदीय क्रांति और अमरीकी आजादी के युद्ध से प्रभावित लोग थामस पाइन (Thomas Paine) के मनुष्य के अधिकारों संबंधी विचारों से बहुत प्रभावित थे। आम आदमी के प्रतिनिधि इस बात से नाराज थे कि खजाना खाली होने का सारा बोझ करों के रूप में किसानों के कंधों पर डाल दिया गया है। सन् 1786 का औद्योगिक संकट सन् 1787 और सन् 1788 में हुई

